नन्दकिशोर आचार्य

# आती है जैसे मृत्यु

वाग्देवी प्रकाशन, बीकानेर

वाग्देवी प्रकाशन
सुगन निवास चन्दन सागर
बीकानेर-334 001

© नन्दकिशोर आचार्य

संस्करण 1990

मूल्य पचास रुपये मात्र

आवरण पारदर्शी एन एम ओल्लानिया
आन्तरिक छाया हाकम शर्मा (सौजन्य विगाना)
सज्जा तूलिका

मुद्रक साँखला प्रिन्टर्स
चन्दन सागर बीकानेर

ISBN 81-85127 29-8

AATI HAI JAISE MRITYU (Poetry)
by Nand Kishore Acharya Rs 50.00

हम निहारते रूप,
काँच के पीछे
हाँप रही है मछली।

—अज्ञेय

# अनुक्रम

## उतर गयी है झील

## राग मरुगन्धा तीन



## बेघर हुआ जाता शहर

# उठो
# जागो
# चेतो

## सूरज

आयी तुम
सूरज की तरह
नहीं देख पाया मैं जिसकी ओर—
उसी में देख रहा हूँ
सारी दुनिया।

1990

## तुम्हारे नाम

तुम्हारे नाम ही
रचता रहूँगा मैं
और क्या होती है कविता —
यों शब्द के अस्तित्व होने के सिवा ?

1987

## कविता

शब्द कहते है
हमारे दु ख मे कविता—
और वे
जो उस को छुपा लेते है ?

1988

## हर बार

हर बार
हरा हो जाता जंगल
          बारिश में
लेकिन मैं जो ठूठ हूँ
हर बार
और गल जाता हूँ।

1987

## धुंध

पूरी दुनिया को
देती मुझ से काट —
नहीं मगर रहने देती
अपने में
मुझ को
धुंध !

1989

## सूनी दुपहर

सूनी-सूनी-सी दुपहर यह
स्पन्दित है
सिर्फ पेंडुकी के रव से —
जो यदि होता नहीं
तो यह दुपहर भी
मुर्दा जैसी ही होती।

1983

## हँसी अब भी है

हँसी अब भी है
कहीं पर बीच ही में
गुम हो जाती हुई
आंसू निकल आने के अन्देशे से
बोलता रहे कोई जैसे बेआवाज़ ।

इसीलिए मैं
माफ कर देता हूँ तुम्हें
गो कि करना माफ तुम को
खुद को सज़ा देना है ।

1989

## लौट आती है आवाज़

लौट आती है आवाज
नीम-अँधेरे में टकरा कर पत्थरो से
फडफडाहट के साथ ।

'चिपक जाते है चमगादड
सुन्दर लडकियो के चेहरो पर'
—छेडता है लडका
मुस्कुराता हुआ

और अचानक
हो जाता है उदास ।

1970

## पत्थर नहीं हुआ

रास्ता चलते
कौन जान सकता है
कि यह जो इतना ऊँचा
            और मजबूत
दीखता है पहाड
थोडी-सी तेज हवा मे
            खिरने लगता है।

अभी यह
पत्थर नही हुआ।

1989

## दया

दया करती हुई मुझ पर
वह सौंप देती है अपनी देह
जैसे बुहारती है मेरा कमरा
धोती है मेरे कपड़े
और पकाती है मेरा खाना ।

देह को दया चाकू बना देती है
गहरे तक आत्मा में घुपा ।

1990

## बार बार

अपने ही बमरे मे
अपनी किताबो के बीच
रखी हुई हो चिट्ठी हिफाजत से
अचानक एक दिन खो जाय

और यह जानता भी मैं
कि वह हर्गिज मिलेगी नहीं
हर व्यस्तता मे उसी को सोचूं
हर फुर्सत मे उस को ढूँढता जाऊ
हर-हर पन्ने पर हर किताब मे
बार-बार

1990

## खुल कर

खुल कर हो रही बारिश
खुल कर नहाना चाहती लड़की
अपनी खुली छत पर ।

किन्तु लोगों की खुली आँखें
उस को बन्द रखती हैं
खुल कर हो रही
बरसात में ।

1987

## देह होने दो

मूंद लो पलकें—
तुम्हारी कामना तब भी मुंदेगी नही
पकती रहेगी वन्द सीपी मे।

कुच उदग्र हो जायेंगे कपोल रक्तिम
बारिश मे भीगी वनखडी-सी
सिहरेंगी साधें श्यामल
उमडेंगी दुकूल मे बँधी हुई
नदिया-सी सोनल जघाएँ
चम्पक तन रह-रह कर कँपित, विह्वल।

पलकें मूद लो
और देह होने दो
अपनी आत्मा को
खुद को छुपाती हुई मुझ से जो
किसी गहरी कसक-सी
छलक जाती है अजाने ही
तुम्हारी करुण आखो मे।

1987

## नहीं जानती नदी

नदी क्या जानती है
उस का बहना, न बहना
क्या अर्थ रखता है
—नहीं, समुद्र के लिए नहीं,
सूरज के लिए ।

तुम कुछ नहीं जानती, नदी !
बहती रहो, बस !

1937

## हरा टाँच वह

पक-पक कर झर गये पात
बिखरे हैं सब
पूर्णकाम, गरिमामय ।

कहीं बीच में
हरा टाँच वह
—नोच कर डाल दिया
जाने किसने—
कलप रहा है
डाली पर ही छूट गये
सपनों की ख़ातिर ।

किसी और पत्ते से लेकिन
जा लिपटे हैं
डाली के सपने ।

1988

## यदि सचमुच

हाँ, जानता हूँ
तुम दया कर देते
और मैं अमर हो जाता
पर मैंने जोर दिया अपने होने पर
और अब मै नही रहूँगा

लेकिन सोचो तो ज़रा
कि अपने साथ तुम ने क्या किया है
तुम—जो ईश्वर थे करुण —
निमम और डरावनी मृत्यु बन कर
रह गये हो !

तब भी क्या मुझ को
मार सकोगे तुम—
यदि सचमुच
तुम से ही बना हूँ मैं ?

1985

## शाम फैलती हुई

शाम फैलती हुई श्यामल पेड़-सी
घने पत्तों में खिली
चम्पा कुसुम-सी तुम ।

तुम्हें आलोकित भला मैं क्या करूँगा
तुम्हारी पँखुरियों से लिपट
चम्पई आभा बनूँगा
एक पल के लिए —
सूरज डूब जाये
और हो जाऊँ अँधेरा मैं
इस से पूर्व ।

1987

## यही है क्या प्यार

कितना असहाय था मैं
अन्देशों से घिरा, काँपता हुआ प्रतिपल
जब सब कुछ सुरक्षित था
और हवाएँ हर तरह अनुकूल ।

अब सभी कुछ घनघोर झंझावात में है—
मैं कितना बेफिक्र !

यही है क्या प्यार
समुद्री तूफानों के बीच
लहरों पर उछलती हुई
एक टूटी नाव पर
बेफिक्र करती हुई
स्मृति यह ?

1987

## तुम ने क्या चाहा होता

क्या चाहता हूँ मैं अपने लिए —
तुम्हें या तुम्हारी याद को ?
विधाता ने मुझ से पूछा।

मैं तब से तरद्दुद में हूँ
सोचता हुआ —
तुम ने क्या चाहा होता ?

या कि मुँह बिचका कर
हतप्रभ कर दिया होता
उस बूढ़े और कृपण विधाता को !

1987

## मैंने जब उसे देखा

मैंने जब उसे देखा
वह एक बुढ़िया की तरह बैठी थी
जाने किन बीती आहटों को
अपने में सुनती।
मैंने धीमे-से पूछा
आ सकता हूँ दबे पाँव ?
वह हँस दी
किसी मुग्धा की पहली
स्वप्निल हँसी
और इतनी युवा हो गयी
और सुन्दर
जितनी और कभी नहीं।

1987

## जाने क्या

जाने क्या याद आया उसे
मेरी किस बात पर
और आँखें छलछला आयी

मैं चुप, सकपकाया-सा
कि अचानक फैल गयी एक उज्ज्वल मुस्कुराहट
धुले चेहरे पर मुँदी पलकों
और बन्द होठों से फूटती

मैं बुद्धू-सा देखता रहा अपलक
पर खुश कि अब वह रो नही रही है
'पर हुआ क्या ?'
साहस कर मैंने पूछा आखिर

आँख भर देखा उस ने मुझे
और बेतहाशा खिलखिलाने लगी
इतना कि आँखे छलछला आयी फिर

1987

## ओछा है मेरा प्यार

कितना अकेला कर देगा मेरा प्यार
तुम को एक दिन —
अकेला और सन्तप्त
अपनी समूची देह से मुझे सोचती हुई
तुम जब मुस्कुराओगी—औपचारिक !

प्यार मैं तुम्हे तब भी करता रहूँगा
शायद अब से अधिक
क्योंकि मैं हूँगा सन्ताप का कारण तुम्हारे ।

आज तुम्हे प्यार करते हुए
यह सब सोच कर मैं विकल
चेहरा छुपा लेता हूँ
तुम्हारे कोमल उरोजा के बीच ।
तुम ग्रीवा पर, लवो पर, होठो पर,
पलको पर, माथे पर
हौले से चम लेती हो मुझे —
या निबन्ध करती हो।

कितना ओछा है मेरा प्यार,
कितना आत्मकेन्द्रित,
तुम्हारे प्यार के आगे !
सब कुछ जान कर भी मैं
अपने से बाँधता हूँ तुम्हे —
सब कुछ जान कर भी तुम
मुझे निबन्ध करती हो ।

1987

## झरीं चीड की सुइयाँ

झरी चीड की सुइयो ने
छा ली है सारी ढाल
—नही, भाग अब नही सकोगी
इस पर
मुम्किन है बस बैठे-बैठे
यहाँ फिसलना धीरे-धीरे
और सँभल कर

बीच-बीच मे ठहर-ठहर कर
करते हुए याद
ताम्रवर्णी ये सुइया
पेडो पर ही हरी टाँच
होती थी तब की।

1987

## तुम आयी हो

तुम आयी हो —
तपती दुपहर में
आयी है भीगी हुई खस में से
ठण्डी हवा झोंके भर —
जलते अंगों पर
करती चन्दन लेप ।

सारी शाम
सूख कर झरता रहेगा
वदन से मेरे यह चन्दन
सारी शाम मेरी
रहेगी तुम से सुवासित ।

1987

## मिमजर

तुम्हारे आने की खबरें है
नीम पर मिमजर ।

मिट्टी के भीगे कुल्हड़ मे
फिर पिऊँगा शर्बत—
मीठा, सुवासित, ठण्डा
झीने अँधेरे मे बैठ कर ।
चुक जायेगा वह तो
आँखो पर रखे रहूँगा देर तक
रीता हुआ कुल्हड़
महसूस करते हुए
उस की निंदियायी शीतलता
जाने के देर बाद तक
तुम्हारे साथ का अहसास ।

1987

## अटका हुआ

बाहों के आकाश को
रूपाभ करती हुई
यह तुम्हारी देह
खुलती और सिमटती हुई—
समय की आंख में अटका हुआ
यह पल
आशा, आशंका
साहस, भीति
मिलना, बिछुड़ना
सब एक हो गोया
गिरने-गिरने को हो रहा पत्ता
अटका हुआ ज्यों
शाख से अपनी।

1987

## स्मरण

घोसला सूना —
छोडकर जिसे चिडिया
जा वसी है घनी दूजी डाल —
शाख पर टिका है अब भी
स्मरण करता हुआ
कोमल पाखो का स्पश
सोचता है
बिखरने से मेरे शायद
वही दो-चार तिनके काम आ पायें
चिडिया के नये घर के लिए।

1987

## खोज

वह जो वीरानी
मिला रहा था
पात-पात मे
हो गया है उसी मे लय

भटकती अब
खुद ही को खोजती है
उसे भजती हुई वीरानी।

1988

## बसना

बसी रहती जो
उपस्थितियां निरन्तर
जाती हैं सो
जब भी इस सूनेपन में
भर जाते हैं हम।

1990

## खटखटाता नहीं कोई

खटखटाता नही कोई
जो खुले रहते हे सदा
उन दरवाजो को
गुजरते रहते है लोग
उन मे से हो कर।

एक हलकी-सी थपकी
कभी चाह सकता हे कोई
जिस के लिए पर
होना पडेगा बन्द उस को —
खो देता है खुद को
दरवाजा रास्ता हो कर।

1990

## लौटेगा जो

लौट आता सभी कुछ
यदि लौट आने से तुम्हारे
नही, पर लौटेगा वह
नही होगा गया था जो
गा कि तुम होगी ।

1990

## लौटना

लौटना होता है
अंतत हर किसी को
खोल मे अपने ।

कितनी दुनिया सिमट आती है
खोल मे इस बीच
और फैल जाता है
कितना सूनापन दुनिया मे ।

1990

## उतर गयी है झील

उतर गयी है झील
सिमट गया गड्ढे में
सारा पानी।
सूख गयी मिट्टी की ये झुर्रियां
अभी तक अन्दर से गीली है
जरा-सा छूते ही
भुरभुरा रही।

1988

## आती है जैसे मृत्यु

आयी तुम
आती है जैसे मृत्यु
नष्ट करती हुई
जो कुछ नश्वर है मेरे भीतर
बनाती हुई स्मृति मुझे
अपने आने की —
अक्षर।

1987

## तू फिर गोचर होगी

तुम्हारी आँखों के आभे में
फैला है जो सूनापन
            वह मैं हूँ
पातहीन रूँख-सी देही
सोचती मुझ को ।

सोचो, और सोचो
      प्रार्थना-सा मुझे
इस सूनेपन की लय में घुल जाओ

तभी इस आकाश में फिर घिरेंगे बादल
अपने-आप से ही सिंचेगी फिर तू
नये पत्तों-सा
मुझे फिर पहन लेगी ।

समय   जो दम तोड़ता है अभी
भूखी-प्यासी, बिलबलाती भेड़-सा
हुलसते मेमने-सा चरेगा मुझको ।

तू फिर गोचर होगी ।

1987

## रोही की पुकार

रोही की पुकार हो तुम
मुझे सम्बोधित नही चाहे
सुन तो रहा हूँ तुम को
भर तो रहा हूँ तुम से
मैं जो रोही का सूनापन हूँ।

1987

## तुम उगी हो तो

गहरी और अँधेरी रात
पपड़ाती तलैया के
किसी कोने मे पड़ा-सा
          आँख-भर जल
ओढ कर नभ का अँधेरा
सोया हुआ माटी के अँधेरो मे।

हौले-से कामना-सी उगी हो तुम —
मुझ अँधियारे जल को दीप्त करती हुई।

कामना भी दीप्त करती है
यह तुम उगी हो
तो जाना है मैंने।

1987

## खेजडी-सी उगी हो

खेजडी-सी उगी हो मुझ मे
—हरियल खेजडी-सी तुम
सूने, रेतीले विस्तार मे
तुम्ही मे से फूट आया हूँ
ताजी, घनी पत्तिया-सा ।

कभी पतझड की हवाएँ
झरा देगी मुझे
जला देगी कभी ये सूखे की आहे !
तब भी तुम रहोगी
मुझे भजती हुई अपने मे
सीचता रहूँगा मैं तुम्हे
अपने गहनतम जल से ।

जब तलक तुम हो
मेरे खिलते रहने की
सभी सम्भावनाएँ है ।

1987

## अक्सर

अक्सर इत्मीनान से
मेरे साथ बैठी, बतियाती वह
डबडबा आती है अपने मे अचानक
जानी-पहचानी रेखाओ मे
उभर आता है अचानक नया चेहरा
—एक हलकी-सी बारिश
बदल देती है रेगिस्तान को जैसे !

अक्सर मुझे चिढाती
मेरी घबराहट पर शैतानी से मुस्कुराती
अचानक झुंझलाती है अकारण मुझ पर
—हवा उलझी हुई
रेत पर झुझलाये जैसे

अक्सर वह

1987

## आशिष

'पोर-पोर को छका डालूंगी'
— तुमने कहा —
'मैं वह धारासार बारिश हूँ ।'
'नहीं'—मैंने कहा —
'फिर भी तुम एक मौसम हो,
मैं सदा रेगिस्तान ।'

और अब
रेत मेरी नियति-सी
जलने लगी फिर ।

पर वह बीच-बीच में
मिला था जो हरा थोड़ी देर
उस की याद
मेरी आत्मा की आशिष है तुम को ।

1989

## देश

देश
पहले भी नहीं था
फिर नहीं है
यहाँ नहीं है लेकिन
        मरुथल ।

1990

## हुई तो बारिश

हाँ, हुई तो बारिश
पर इतनी ही बस
कि धरती याद करने लगी है फिर
उसाँसें भरती हुई

उन कामनाओं को
जिन्हें जाने कब से
अपने सीने में कहीं गहरे दबाये थी वह
—कितनी सोंधी है, प्यार,
कामना की स्मृति भी !

अधगीली रेत से
जो बनाती हो घरौंदा तुम
वह भी तभी तक तो है
जब तक तुम उस को
चूमने दो पाँव अपना—
और तुम भी भला बैठी रहोगी कब तक
सूखती रेत यों ही थपथपाते हुए ?

ठीक है, मैं बिखर भी जाऊँ—
लेकिन अपने सपने का तब
क्या करोगी तुम
जो कि मैं हूँ ?

1987

## बोल रहा जल

सूनेपन मे अँकुर फूटा
बोल रहा जल
रेतीली खामोशी मे ।

1983

## समतल नहीं है शहर

कदम-कदम पर
चढ़ाइयाँ हैं या ढलानें,
तंग गलियाँ हों या चौड़ी सड़क—
कहीं भी समतल नहीं है शहर।

जहाँ वैसा दीखता भी है
वहाँ वह पुल है
ढलान और चढ़ाई के बीच का पुल
थम कर जहाँ दो पल
लगाता है शहर ज़र्दा,
आराम से रखकर होठों के बीच
फिर पकड़ लेता रास्ता अपना
बेफ़िक्र, ठसक भरा—
हर कदम जब
या तो चढ़ाई है या उतराई।

कहीं भी समतल नहीं है शहर।

## बूढा शहर

लाठी के सहारे, हाफता, बेदम
बूढा शहर
घाटी चढ रहा है—
धडधडाता गुजर जाता है अचानक
दुपहिया या तिपहिया कोई
बूढे को कुचलता-सा
छोडता हुआ मुंह पर धुआ।

घबराया, एक पल रुक कर
वह बुदबुदाता है कोई गाली
—सुनता नही कोई जिसे—
झुंझलाता, अपने ही से बडबडाता
चल देता बूढा शहर, चौकन्ना,
लाठी को और ताकत से
पकडता हुआ।

1990

## आँगन छतें

छतें मिलती हैं छतों से
बल्कि अक्सर जा पहुँचती आँगनों तक
जो बीनते हैं नाज, धोते हैं कपड़े,
चमकाते एड़िया, सुखाते और
सँवारते बाल
हँसते-रोते-बतियाते ।

आँगनों पर आपस मे
फुसफुसाती छतें
किन्तु जानते हैं आँगन भी
फटे बिस्तरा, टूटे चीकट तकियों
और दरारों के बारे मे
जिन मे मरता रहता है पानी ।

पूरा शहर मानो एक छत है
आगनों से बँटी
या कि आँगन एक
जिस को जोड़ती हैं छतें ।

1990

## हवेलियाँ

हवेलिया जितनी ऊँची है
उतने ही तग गोखे हैं —
खुलते नही जो कभी ।
जँगलो पर, छज्जो पर
बिखरी रहती है बीटें कबूतरो की ।

बडे-बडे आगन सूने हैं अन्दर
बाहर भीड भरे बाज़ार ।

1990

## गलियाँ  चौक

गलियाँ भी हैं  चौक भी।
गलियां चौक में आ कर
नहीं मिलती अब
उस को बांटती हैं—
हर सू जोड़ती थी जो
टहलते हुए
दूसरे चौकों से खुद को
अब उन को काटती है
व्यग्र, भागते हुए सरपट वाहनों पर।

गलियाँ अब भी हैं  चौक भी।

1990

## बाजार हुए जाते हैं

कितनी तग-तग गलिया
आ मिलतो खुले चौक मे
अपने से जब भी
            बाहर आती।
पर चौक सभी बाजार
            हुए जाते हैं
कागुल-सी अपने मे बन्द
            हुई जाती हैं गलियाँ।

1990

## बेघर हुआ जाता है

ढहते जाते हैं
हौले-हौले बतियाती, मुस्काती,
काही से काली पर सावन में हरियाती
दीवारों वाले घरवे —
खुलते जाते हैं बाज़ार
व्यग्र, शोरीदा, चमकीले।

किस धज, किस ढब में
यह शहर
बेघर हुआ जाता है।

1990

## परकोटा

वाला पड़ता मौसम की मारो से
पर बड़े और सुदृढ ओसारो वाला
समोये
कभी चढानो, कभी उतारो को
अपने सीने मे—
अन्दर से बाहर जाने को
बाहर से अन्दर आने को
खुलते सभी दिशाओ मे
दरवाजे और बारिया
जिसके कारण यह शहर
एक घर होता था
परकोटा वह
गो अब भी है—
पर जगह-जगह से तोड
निकल आयी मनमानी राह
जितनी
उतना ही
होता जाता घर
बेदर, बेदीवार !

1990

## दुपहर

तपती दुपहर
ऊँची हवेलिया की छाया में
ऊंघ रही ऊँची हवेलिया—
हाफता, दौड रहा है शहर।

1990

## चरभर

तग गली की छाया मे
            पत्थर की चौकी
दो जन मेल रहे हैं चरभर—
एक चल रहा चाल
दूसरा मनोयोग से
मिला रहा
जर्दे मे चूना।

1990

## छुट्टियाँ

कही नही होती हो चाहे हवा
फेरी वाली खिडकी मे से
बहती थी बगबग।
बिना किसी पँखे
या खस की टट्टी के
कट जाती थी
घिसी-फटी-सी ताश खेलते,
सुनते-सुनते कथा रामद्वारे मे
सारी तपती दुपहर
और बीत जाती थी
गर्मी की सारी छुट्टियाँ।

1990

## सोया रहता है शहर

सुलगाता रहे आग सूरज,
आवे-सा अन्त तप्त चौक,
गम हवाएँ फिरे हर तरफ
झुलसाती हरियाली—
पर सोया रहता है शहर।

मन्दिर की खिडकी वाली फेरी मे,
घनी-घनी छाया मे
पीपल के गट्टे पर,
या गहरे तहखाने मे अपने उतर
शहर सोया रहता है।

1990

## झोंका

एक शहर वेसुध है
ऊँची खुली छतो पर
एक काटता रात
खाँसते, पखी झलते
घर के वाहर की चौकी पर
नुक्कड के पाटे पर ।

वीच-वीच मे
हरियाता है
कही खो गयी दुनिया से
भटका आता
ठडी वयार का झोंका ।

1990

## बैठक

जेह् पर लगी हुई
पुरखो की तस्वीरो पर
अन्दर
रज छाई है,
धूल से ढँके फर्श पर
वहियो की ढेरी मे
बिखरी चुहियो की लेंडिया,
जगह्-जगह् से सुलती जाती
लक्डी की छत,
सूख गयी मर कर
कोने में पडी छिपक्ली।
वाहर भूर उड रही
अपने मे बरसो से बन्द पडी
बैठक के चेहरे पर
लालिम होता था जो कभी।

1990

## आरसी

आरसी
मँढी हुई भीत मे शाल की
देख रही है
दिन-दिन धुंधलाती आंखो से
फटता आगन
दरकी जाती दीवारें
गिरती छत
गलते ही जाते बारोठ —
सांस-सांस
उखडी जाती दासे की ।

1990

## मढिया

मढिया के पास खडा
वह रूँख जाल का
घनी-घनी छाया मे जिसकी
गोवर चुगने वैठी रहती
दोनो-तीनो दादियाँ
हँसती-वतियाती दिन भर
वीत गये को करती जीवित
वीच-वीच मे नचा-नचा कर हाथ
झगडती—
'मेरा हक है इस पर,
मैंने पहले देख लिया था गोवर।'

1990

## आलाप

चांदनी रात शीतल पहर
अपने मे डूब कर
आलाप लेता है
गली के मोड पर पाटा —
दो पल ठहर जाते, ताल देते हैं
अपने घर लौटते गमछे ।

मुंडेरें, जालियां
ऊंची छतों से झांकती
गुपचुप, पनीली ।

1990

## बेलने लगती अपना पापड

दिनचढे से लगी
बीच मे पल-दो पल
विश्राम लेती है
पसीना पोछती है फट आचल से
टूटे गत्ते से करती हवा
दुखती हथेलियाँ दबाती है
देखती है भरी आँखो से
कोमल करतलो मे पड गये गट्टे।
लम्बी साँस भर
दो घूट जल पी कर
बेलने लगती अपना पापड फिर
उमसते, सर झुकाये हुए
यह नगरी।

1990

## कच्ची ऊन-सी

जितने निकालती है कांटे
उतना ही कच्ची ऊन-सी
        खुद फँसी जाती है
कहां तक बचा पायेगा
दुपट्टा लीर-लीर यह
इन तीखे शूलों से
इस मासूम नगरी को ?

1990

## भवितव्य

नही चारो फेर फैली
गेही ही केवल
पुरानी भीतें तक भी
खिली-खिली आती है
सावन मे—
जानती हुई
अपना पपडाया भवितव्य
खिरता हुआ।

1990

## बारिश

प्यास लिये है
सदियो की अपने अन्दर जो शहर
दहल-दहल जाता है
हर बरसात मे लेकिन —
खडा है अभी तक जो
हर बारिश के बाद
कुछ-कुछ और झरता हुआ ।

1990

11,393
9/5/92

## जल

चारो ओर फैली रेत-सी हो
या बजरी-सी हो
जितनी रूखी तपिश
दीखती रहती है हर वक्त
शहर के चेहरे पर—
उतना ही शीतल और मीठा है
अन्तस्तल की गहरी बावडियो,
कुडो और कुओ का जल ।

1990



नन्दकिशोर आचार्य

- 31 अगस्त 1945 को बीकानेर (राज )
- एम ए (इतिहास एव अग्रजी साहित
  पी एच डी (इतिहास) ।
- पत्रकारिता और प्रौढ शिक्षण कर्म क
  रामपुरिया कॉलेज बीकानेर में इतिहास च
- एवरीमेंस साप्ताहिक में उपसम्पादन
  में सह-सम्पादन, 'सप्ताहान्त में सहय
  कविता-द्वैमासिक चिति, साप्ताहिक '
  पाक्षिक 'अरुभरु' का सम्पादन। 'इत
  'राजस्थान पत्रिका व 'शिविरा पत्रिव
  समय तक स्तम्भ लेखन।
- राज साहित्य अकादमी क सर्वोच्च मी
  सम्मानित। चौथा सप्तक' में सम्मिलि
- वत्सल निधि क न्यासधारी
- जल है जहाँ (काव्य)
  शब्द भूले हुए (काव्य)
  वह एक समुद्र था (काव्य)
  अज्ञेय की काव्य तितीर्षा (आलोचना)
  रचना का सच (आलोचना)
  सर्जक का मन (आलाचना)
  देहान्तर (नाटक)
  पागलघर (नाटक)
  कल्चरल पॉलिटी ऑफ दी हिन्दूज (श
  दी पॉलिटी इन शुक्रनीतिसार (शोध)
  सस्कृति का व्याकरण (समाज-दर्शन)